| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | 2. Deputy Director Public Instruction. - Member<br>3. Assistant Director Establishment - Member Secretary | |
| 2 | Investigator | Assistant Statistical Officer | 05 Years | 1. Director Public Instruction or member nominated by him. -Chairperson<br>2. Deputy Director Public Instruction. - Member<br>3. Assistant Director Establishment - Member Secretary | - |
| 3 | Junior P.T.I. Low Pay Scale | Senior P.T.I. High Pay Scale | 05 Years | 1. District Education Officer Chairperson<br>2. Deputy Director Public Instruction. – Member<br>3. Assistant Director Establishment- Member Secretary | |
| 4 | Librarian Low Pay Scale | Librarian High Pay Scale | 05 Years | 1. Director Public Instruction or member nominated by him. -Chairperson<br>2. Deputy Director Public Instruction. - Member<br>3. Assistant Director Establishment - Member Secretary | |
| 5 | Steno Grade- III | Steno Grade- II | 05 Years | 1. Director Public Instruction or member nominated by him. -Chairperson<br>2. Deputy Director Public Instruction. - Member<br>3. Assistant Director Establishment - Member Secretary | - |

SCHEDULE – IV (C)
(See Rules 13, 14, 15, 16 and 17)

**Employees of Director, State Council of Educational Research and Training and its subordinate Institutions**

**(A) Ministerial Grade -**

| S. No. | Name of the Post from which promotion is to be made | Name of the post in which promotion is to be made | Experience for the post | Member of Departmental Promotion Committee | Remarks |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| **1** | Head Clerk | Assistant Suprintendent | 05 Years | 1. Director S.C.E.R.T or member nominated by him. - Chairperson<br>2. Principal I.A.S.E/ College of Education -Member<br>3. Assistant Director / Assistant Professor Establishment - Member Secretary | - |
| **2** | Assistant Grade -II / Accountant | Head Clerk | 05 Years | 1. Director S.C.E.R.T or member nominated by him. - Chairperson<br>2. Principal I.A.S.E/ College of Education -Member<br>3. Assistant Director / Assistant Professor Establishment - Member Secretary | - |
| **3** | Assistant Grade- III | Assistant Grade- II/ Accountant | 05 Years | 1. Director S.C.E.R.T or member nominated by him. - Chairperson<br>2. Principal I.A.S.E/ College of Education -Member<br>3. Assistant Director / Assistant Professor Establishment - Member Secretary | For Promotion in Accountant, Junior Account Examiner and Senior Account Examiner, Accountant Examination should be passed. |
| **4** | Grade- IV employees (Permanent Peon) | Assistant Grade III | 05 Years | 1. Director S.C.E.R.T or member nominated by him. - Chairperson | H.S.S Passed |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | 2. Principal I.A.S.E/ College of Education -Member<br>3. Assistant Director / Assistant Professor Establishment - Member Secretary | |

**(B) Non-Ministerial Grade -**

| S. No. | Name of the Post from which promotion is to be made | Name of the post in which promotion is to be made | Experience for the post | Member of Departmental Promotion Committee | Remarks |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1 | Librarian Low Pay Scale | Librarian High Pay Scale | 05 Years | 1. Director S.C.E.R.T or member nominated by him. -Chairperson<br>2. Principal I.A.S.E/ College of Education - Member<br>3. Assistant Director / Assistant Professor Establishment - Member Secretary | |

SCHEDULE – IV (D)
(See Rules 13, 14, 15, 16 and 17)

**Employees of District Institute of Educational Training Centers which come under S.C.E.R.T.**

**(A) Ministerial Grade -**

| S. No. | Name of the Post from which promotion is to be made | Name of the post in which promotion is to be made | Experience for the post | Member of Departmental Promotion Committee | Remarks |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1 | Assistant Grade - I | Superintendent | 05 Years | 1. Director S.C.E.R.T or member nominated by him. - Chairperson<br>2. Principal I.A.S.E/ College of Education -Member | - |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | 3. Assistant Director / Assistant Professor Establishment - Member Secretary | |
| 2 | Assistant Grade- II /Accountant | Assistant Grade- I | 05 Years | 1. Director S.C.E.R.T or member nominated by him. - Chairperson<br>2. Principal I.A.S.E/ College of Education -Member<br>3. Assistant Director / Assistant Professor Establishment - Member Secretary | - |
| 3 | Assistant Grade- III | Assistant Grade - II/ Accountant | 05 Years | 1. Principal D.I.E.T.- Chairperson<br>2. Nominate member by District Collector – Member<br>3. Assistant Director / Assistant Professor Establishment - Member Secretary | For Promotion in Accountant, Junior Account Examiner and Senior Account Examiner, Accountant Examination should be passed. |
| 4 | Grade- IV employees (Permanent Peon) | Assistant Grade -III | 05 Years | 1. Principal D.I.E.T.- Chairperson<br>2. Nominate member by District Collector – Member<br>3. Assistant Director / Assistant Professor Establishment - Member Secretary | |

**(B) Non-Ministerial Grade -**

| S. No. | Name of the Post from which promotion is to be done | Name of the post in which promotion is to be done | Experience for the post | Member of Departmental Promotion Committee | Remarks |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1 | Assistant Librarian | Librarian | 05 Years | 1. Director S.C.E.R.T or member nominated by him. - Chairperson | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | 2. Principal I.A.S.E/ College of Education -Member<br>3. Assistant Director / Assistant Professor Establishment - Member Secretary | |

**Note-** The Cadre of Directorate Public Instruction, State Council of Educational Research and Training and district are Separate."

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रीता शाण्डिल्य,** उप–सचिव.

---

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 7 जून 2013

क्रमांक एफ 20-70/2004/11/6.—राज्य शासन, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ शासन भण्डार क्रय नियम -2002 (यथा संशोधित 2004) में निम्नानुसार संशोधन करता है, अर्थात् :—

छत्तीसगढ़ शासन भण्डार क्रय नियम 2002 (यथा संशोधित 2004) के नियम–3 के परिशिष्ट–1 में प्रविष्टि 131 के पश्चात् निम्नांकित नई सामग्री सम्मिलित करता है :—

अनुक्रमांक 132 व्हाईट/ब्लैक बोर्ड
अनुक्रमांक 133 इलेक्ट्रिक वेइंग स्केल फॉर चाईल्ड
अनुक्रमांक 134 मेकेनिकल एडल्ट वेइंग स्केल (प्लेटफार्म)
अनुक्रमांक 135–मेकेनिकल बेबी वेइंग स्केल (हेंगिंग)
अनुक्रमांक 136–मेकेनिकल चाईल्ड वेइंग स्केल (हेंगिंग)
अनुक्रमांक 137 प्री स्कूल किट (कुल 27 सामग्रियां) :—

| स. क्र. (1) | सामग्री का नाम (2) | स. क्र. (3) | सामग्री का नाम (4) |
|---|---|---|---|
| 137.1 | काउंटिंग फ्रेम | 137.2 | रिंग एण्ड स्टेक |
| 137.3 | क्रेयान कलर्स | 137.4 | फ्लेनेल बोर्ड |
| 137.5 | बिल्डिंग मेकर्स | 137.6 | फिसलपट्टी |
| 137.7 | रॉकर | 137.8 | साईकिल तीन पहिया |
| 137.9 | प्लास्टिक बैट बॉल | 137.10 | रिंग |
| 137.11 | कूदने की रस्सी | 137.12 | जानवरों के मुखौटे |
| 137.13 | गुड़िया | 137.14 | पहिए वाली कार/रेलगाड़ी/हवाई जहाज |
| 137.15 | टेनिस बॉल | 137.16 | बालिंग सेट |
| 137.17 | डॉक्टर सेट | 137.18 | फुटबाल |
| 137.19 | झूला लकड़ी का | 137.20 | पजल सेट 03-04 |

| (1) | (2) | (3) | (4) |
|---|---|---|---|
| 137.21 | लट्टू | 137.22 | जंपिंग मंकी |
| 137.23 | हैड पपेट | 137.24 | फलौइंग डिस्क |
| 137.25 | बालिंग सेट | 137.26 | फ्लैश कार्ड |
| 137.27 | सीटी | 137.28 | किचन सेट |
| 137.29 | ड्राइंग बुक | 137.30 | हूला-हूप (कमर पर घुमाने वाला रिंग) |
| 137.31 | सिलेण्डर बाक्स (लकड़ी का) | 137.32 | बेसिक शेप बॉक्स |
| 137.33 | बच्चों के क्रियात्मक विकास हेतु शैक्षणिक सामग्री. | 137.34 | पिक्टोरियल चार्ट (5×5) |
| 137.35 | प्लास्टिक की डेकोरेटिव चटाई (6×6) | 137.36 | पी.वी.सी./प्लास्टिक की बड़ी फिसलपट्टी |
| 137.37 | प्लास्टिक के बड़े/छोटे सी-सॉ | | |

यह संशोधन अधिसूचना जारी होने की दिनांक से प्रभावी मानी जायेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. छबलानी,** विशेष सचिव.

---

# आवास एवं पर्यावरण विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 11 जून 2013

क्रमांक एफ 7-35/2012/32.—राज्य शासन, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23-क की उप धारा (2) के अंतर्गत इस विभाग की समसंख्यक सूचना दिनांक 10-10-12 द्वारा विकास योजना दुर्ग-भिलाई भाग-2 में लोक प्रयोजनार्थ निम्नानुसार भूमि का उपांतरण प्रस्तावित करते हुये दो प्रमुख दैनिक स्थानीय समाचार पत्रों में लगातार दो दिन प्रकाशित की गई थी :—

**विकास योजना दुर्ग-भिलाई भाग-2 की स्वीकार्य उपयोग की सारणी क्रमांक-14-सा-5 में संशोधन प्रस्ताव**

| क्र. | सारणी का क्रमांक | भूमि उपयोग परिक्षेत्र | सारणी के कालम-14-सा-5 में सक्षम अधिकारी द्वारा स्वीकार्य भूमि उपयोग में निम्न गतिविधियां जोड़ा जाकर उपांतरण किया जाए |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | 14-सा-5 | कृषि | निम्न घनत्व आवासीय/वाणिज्यिक/सार्वजनिक/अर्द्धसार्वजनिक |

2. उक्त प्रस्तावित उपांतरण अधोसंरचना के प्रयोजन के लिए है.

3. सूचना में उल्लेखित निश्चित समयावधि में कोई आपत्ति/सुझाव प्राप्त नहीं हुआ है.

4. अतः राज्य शासन एतद्द्वारा दुर्ग-भिलाई भाग-2 विकास योजना में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है. उक्त उपांतरण दुर्ग भिलाई भाग-2 विकास योजना का अंगीकृत भाग होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अलेक्स पॉल मेनन,** उप-सचिव.

## वित्त विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 5 जून 2013

क्रमांक एफ 1–11/2013/स्था/चार :: भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा (राजपत्रित) की भर्ती तथा सेवा की शर्तों को विनियमित करने हेतु निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात्:–

### नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ.**– (1) ये नियम छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा (राजपत्रित) नियम, 2013 कहलायेंगे।

(2) ये राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

2. **परिभाषाएं.**– इन नियमों में, जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो,–

(क) सेवा के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ शासन;

(ख) "समिति" से अभिप्रेत है अनुसूची–चार में यथाविनिर्दिष्ट विभागीय पदोन्नति हेतु गठित चयन समिति;

(ग) "आयोग" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग;

(घ) "संचालक/आयुक्त" से अभिप्रेत है संचालक/आयुक्त, कोष, लेखा एवं पेंशन, छत्तीसगढ़;

(ङ) "परीक्षा" से अभिप्रेत है इन नियमों के नियम 11 के अधीन भर्ती के लिए आयोजित प्रतियोगिता परीक्षा;

(च) "वित्त सचिव" से अभिप्रेत है सचिव, वित्त विभाग, छत्तीसगढ शासन;

(छ) "शासन" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ शासन;

(ज) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ के राज्यपाल;

(झ) "सेवा के सदस्य" से अभिप्रेत है इन नियमों के अधीन या इनके प्रारंभ होने के पूर्व बनाये गये नियम या जारी आदेश के अनुसार सेवा संवर्ग में किसी पद पर मूल रूप से नियुक्त व्यक्ति;

(ञ) "अन्य पिछड़े वर्ग" से अभिप्रेत है राज्य सरकार द्वारा, समय–समय पर यथा संशोधित अधिसूचना कमांक एफ–8–5, पच्चीस–4–84, दिनांक 26 दिसंबर, 1984 द्वारा यथाविनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछडे वर्ग;

(ट) "अनुसूची" से अभिप्रेत है इन नियमों से संलग्न अनुसूची;

(ठ) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति;

(ड) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति;

(ढ) "सेवा" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा (राजपत्रित);

(ण) "राज्य" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ राज्य ।

3. **विस्तार तथा लागू होना.**– छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961, में अन्तर्विष्ट उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे।

4. **सेवा का गठन.**– (क) सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति सम्मिलित होंगे, अर्थात्:–
   (1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारम्भ होने के समय, अनुसूची–एक में विनिर्दिष्ट पदों को मूल रूप से धारण कर रहे हों;
   (2) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किये गये हों; और
   (3) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबन्धों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये हों।

   (ख) **सेवा का प्रारंभिक गठन** – सेवा का प्रारंभिक गठन निम्नानुसार किया जायेगा:–
   (1) राज्य वित्त सेवा के वे अधिकारी जिनका चयन लोक सेवा आयोग द्वारा किया गया हो तथा जो राज्य शासन के विभिन्न विभागों में सेवारत हों।
   (2) शेष (बची हुई) ऐसी रिक्तियां, जिन्हें शासन द्वारा छत्तीसगढ़ अधीनस्थ लेखा सेवा से पदोन्नति द्वारा भरी गई हों। प्रत्येक तरीके से इस प्रकार भरी जाने वाली रिक्तियों की संख्या शासन द्वारा अवधारित की जायेगी।

5. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि.**– सेवा का वर्गीकरण, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या तथा उससे संलग्न वेतनमान, अनुसूची–एक में अन्तर्विष्ट उपबंधों के अनुसार होगा:

   परन्तु सरकार, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या एवं वेतनमान में, समय–समय पर, या तो स्थायी या अस्थायी आधार पर वृद्धि या कमी कर सकेगी।

6. **भर्ती का तरीका.**– (1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों से की जायेगी, अर्थात्:–
   (क) प्रतियोगिता परीक्षा के माध्यम से या मेरिट एवं साक्षात्कार के आधार पर चयन द्वारा, सीधी भर्ती द्वारा;
   (ख) छत्तीसगढ़ अधीनस्थ लेखा सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा;

   (2) उप–नियम (1) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची–एक में यथा विनिर्दिष्ट कर्तव्य पदों की संख्या के, अनुसूची–दो में दर्शाये गये प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी।

   (3) इन नियमों के उपबन्धों के अध्यधीन रहते हुए, भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरे जाने के लिये अपेक्षित सेवा में किसी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को, भरे जाने के प्रयोजन के लिये अपनायी जाने वाली भर्ती का तरीका या तरीके तथा ऐसे तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या, प्रत्येक अवसर पर शासन द्वारा, आयोग के परामर्श से अवधारित की जायेगी।

   (4) उप–नियम (1) में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, यदि शासन की राय में सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए ऐसा करना अपेक्षित हो, तो शासन, आयोग के परामर्श के पश्चात्, सेवा में भर्ती के उन तरीकों को छोड़ जिनको उक्त उप–नियम में विनिर्दिष्ट किया गया है, ऐसे तरीके अपना सकेगा, जिसे वह इस निमित्त जारी किये गये आदेश द्वारा विहित करे।

(5) सेवा में भर्ती के समय, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के प्रावधान तथा इस अधिनियम के अधीन, शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश (यथासंशोधित) भी लागू होंगे।

7. **सेवा में नियुक्ति.–** इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात, सेवा में समस्त नियुक्तियां, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जाएगी तथा ऐसी कोई भी नियुक्ति, नियम 6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के पश्चात् ही की जाएगी, अन्यथा नहीं।

8. **सीधी भर्ती के लिए पात्रता की शर्तें.–** सीधी भर्ती/चयन के लिए पात्र होने के लिये, अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होगी, अर्थात्:–

**(एक)** **आयु–** (क) विज्ञापन के जारी होने की तारीख के ठीक आगामी जनवरी के प्रथम दिन को उसने अनुसूची–तीन के कॉलम (4) में यथाविनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो और उक्त अनुसूची के कॉलम (5) में यथाविनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो;

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों (गैर क्रीमीलेयर) से संबंधित हों तो उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 5 (पांच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी;

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिये विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंध के अनुसार, महिला अभ्यर्थियों के लिये, उच्चतर आयु सीमा 10 (दस) वर्ष तक शिथिलनीय होगी;

(घ) ऐसे अभ्यर्थियों के संबंध में भी, जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हों या रह चुके हों, नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तथा शर्तों के अध्यधीन रहते हुए, उच्चतर आयु सीमा में छूट दी जाएगी :–

(एक) ऐसा अभ्यर्थी, जो स्थायी या अस्थायी शासकीय सेवक हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिये;

(दो) ऐसा अभ्यर्थी, जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहा हो और किसी अन्य पद के लिये आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए। यह रियायत, आकस्मिकता निधि से वेतन पाने वाले कर्मचारियों, कार्यभारित कर्मचारियों तथा परियोजना कार्यान्वयन समिति में कार्यरत कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी;

(तीन) ऐसा अभ्यर्थी, जो "छंटनी किया गया शासकीय सेवक" हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई संपूर्ण अस्थायी सेवा की अधिक से अधिक 7 (सात) वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गई सेवाओं का योग हो, कम करने के लिये अनुज्ञात किया जाएगा;

परन्तु इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से 3 वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण–** शब्द "छंटनी किये गये शासकीय सेवक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य की अथवा किन्हीं भी संघटक इकाईयों की अस्थाई शासकीय सेवा में कम से कम 6 माह की कालावधि तक निरंतर रहा हो और जिसे किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक 3 (तीन) वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हो।

(ड.) ऐसा अभ्यर्थी जो भूतपूर्व सैनिक हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई संपूर्ण प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिए अनुज्ञात किया जाएगा, परन्तु इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से 3 वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण–** शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग का हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम 6 माह की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा हो और जिसे किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक 3 वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफरिशों के फलस्वरूप या स्थापना में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छंटनी किया गया हो अथवा जिसे अधिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया हो :–

(एक) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जो समयपूर्व सेवानिवृत्ति रियायतों के अधीन मुक्त कर दिया गया हो;

(दो) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें दुबारा नामांकित किया गया हो, और जिन्हें–

(क) अल्पकालीन वचनबंध अवधि पूर्ण हो जाने पर;

(ख) नामांकन की शर्तें पूर्ण हो जाने पर, सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो।

(तीन) ऐसे भूतपूर्व सैनिक (सैनिक तथा असैनिक) जिन्हें उनकी संविदा पूरी हो जाने पर सेवोन्मुक्त किया गया हो (जिनमें अल्पावधि सेवा के नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी शामिल हैं);

(चार) अवकाश रिक्तियों पर 6 (छः) माह से अधिक समय तक निरंतर कार्य करने के पश्चात् सेवोन्मुक्त किये गये भूतपूर्व सैनिक/अधिकारी;

(पांच) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग कर दिया गया हो;

(छः) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया है कि अब वे दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं है;

(सात) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें गोली लग जाने, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो।

(च) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अंतर्गत ग्रीनकार्ड धारक अभ्यर्थियों के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 2 (दो) वर्ष तक शिथिलनीय होगी;

(छ) अस्पृश्यता निवारण नियम, 1984 के अधीन छत्तीसगढ़ अन्तर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना के अनुसार अंतर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना के अंतर्गत पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पति/पत्नी के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 5 (पांच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी;

(ज) शहीद राजीव पाण्डे पुरस्कार, गुण्डाधूर सम्मान, महाराजा प्रवीरचंद भंजदेव सम्मान प्राप्त अभ्यर्थियों तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त युवा अभ्यर्थियों के संबंध में भी उच्चतर आयु सीमा 5 (पांच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी;

(झ) ऐसे अभ्यर्थी जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मण्डल के कर्मचारी हैं, के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 38 वर्ष की आयु तक शिथिलनीय होगी;

(ञ) स्वयंसेवी नगर सैनिकों एवं नगर सेना के नान कमीशण्ड अधिकारियों के संबंध में उनके द्वारा पूर्व में की गई नगर सेना सेवा की कालावधि के लिए उच्चतर आयु सीमा में 8 (आठ) वर्ष की सीमा के अध्यधीन रहते हुए छूट दी जाएगी, किन्तु किसी भी दशा में उनकी आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिये।

**टीप**–(1) ऐसे अभ्यर्थी जिन्हें उपरोक्त नियम 8 (घ) (एक) तथा (दो) में उल्लिखित आयु संबंधी रियायतों के अधीन, परीक्षा/चयन में प्रवेश दिया गया हो, वे यदि आवेदन पत्र प्रस्तुत करने के पश्चात् या तो परीक्षा/चयन के पूर्व या उसके पश्चात, सेवा से त्याग–पत्र दे देते हैं, तो नियुक्ति के लिए पात्र नहीं होंगे। तथापि, यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात् सेवा अथवा पद से उनकी छंटनी कर दी जाती हो, तो वे पात्र बने रहेंगे।

(2) किसी भी अन्य मामले में आयु सीमा शिथिल नहीं की जाएगी। विभागीय अभ्यर्थियों को चयन हेतु उपस्थित होने के लिए नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति अभिप्राप्त करनी होगी।

(ट) उपरोक्त संवर्गों के किसी एक या एक से अधिक आधार पर छूट दिए जाने के उपरान्त, शासकीय सेवा में प्रवेश के लिए अधिकतम आयु सीमा 45 वर्ष से अधिक नहीं होगी;

(ठ) उपरोक्त के अतिरिक्त, आयु सीमा के संबंध में, शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे।

(दो) **शैक्षणिक अर्हताएं एवं अनुभव**.– अभ्यर्थी के पास सेवा के लिये यथा विहित ऐसी शैक्षणिक अर्हताएं एवं अनुभव होना चाहिए जैसा कि अनुसूची–तीन में दर्शित है।

(तीन) (क) **फीस.**— अभ्यर्थी को आयोग द्वारा विहित फीस का भुगतान करना होगा।

(ख) **स्वास्थ्य परीक्षा फीस.**— उन अभ्यर्थियों को, जिन्हें चिकित्सा मंडल के समक्ष उपस्थित होने के लिए अपेक्षित किया गया हो, स्वास्थ्य परीक्षा होने के पूर्व चिकित्सा मंडल के अध्यक्ष को ऐसी फीस देनी होगी, जो कि शासन द्वारा समय–समय पर विहित किया जाये।

9. **निरर्हता.**— अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिये किन्हीं भी साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को, आयोग द्वारा चयन के लिए उसे निरर्हित माना जा सकेगा।

(1) कोई भी पुरूष अभ्यर्थी, जिसकी एक से अधिक पत्नियां जीवित हों और कोई भी महिला अभ्यर्थी, जिसने ऐसे व्यक्ति से विवाह किया हो जिसकी पहले ही एक पत्नी जीवित हो, किसी सेवा या पद में नियुक्ति के लिए पात्र नहीं होगा/होगी:

परन्तु यदि शासन का यह समाधान हो जाए कि ऐसा करने के विशेष कारण हैं, तो शासन, ऐसे अभ्यर्थी को इस नियम के प्रवर्तन से छूट दे सकेगा।

(2) कोई भी अभ्यर्थी, किसी सेवा या पद पर तब तक नियुक्त नहीं किया जाएगा जब तक कि उसे ऐसी स्वास्थ्य परीक्षा में, जो विहित की जाए, मानसिक या शारीरिक रूप से स्वस्थ्य, तथा किसी मानसिक या शारीरिक दोष, जो किसी सेवा या पद के कर्तव्य को पूरा करने में बाधा डाल सकता हो से मुक्त, घोषित न कर दिया जाये:

परन्तु आपवादिक मामलों में अभ्यर्थी को उसकी स्वास्थ्य परीक्षा के पूर्व किसी सेवा या पद पर इस शर्त के अधीन अस्थायी नियुक्ति दी जा सकेगी कि यदि वह चिकित्सीय रूप से अस्वस्थ्य पाया जाता है तो उसकी सेवाएं तत्काल समाप्त की जा सकेगी।

(3) कोई भी अभ्यर्थी, किसी सेवा या पद के लिए उस स्थिति में पात्र नहीं होगा, यदि नियुक्ति प्राधिकारी का, ऐसी सम्यक् जांच, जैसा कि आवश्यक समझा जाए, के पश्चात, यह समाधान हो जाये कि वह (अभ्यर्थी) ऐसी सेवा या पद के लिए उपयुक्त नहीं है।

(4) कोई भी अभ्यर्थी, जिसे महिलाओं के विरुद्ध किसी अपराध का सिद्ध दोष ठहराया गया हो, किसी सेवा या पद के लिए पात्र नहीं होगा:

परन्तु यदि किसी अभ्यर्थी के विरुद्ध न्यायालय में ऐसे मामले लंबित हों, तो उसकी नियुक्ति का मामला तब तक लंबित रखा जायेगा जब तक कि उस आपराधिक मामले का न्यायालयय द्वारा अंतिम विनिश्चय न कर दिया जाए।

(5) कोई भी अभ्यर्थी, जिसने विवाह के लिए नियत की गई न्यूनतम आयु से पूर्व विवाह कर लिया हो, किसी सेवा या पद के लिए पात्र नहीं होगा।

(6) कोई भी अभ्यर्थी, जिसकी दो से अधिक जीवित संतान हैं, जिनमें से एक का जन्म 26 जनवरी, 2001 को या उसके पश्चात् हो, किसी सेवा या पद के लिए पात्र नहीं होगा:

परन्तु कोई भी अभ्यर्थी, जिसकी पहले से एक जीवित संतान है तथा आगामी प्रसव 26 जनवरी, 2001 को या उसके पश्चात् हो, जिसमें दो या दो से अधिक संतान का जन्म होता है, किसी सेवा या पद के लिए निरर्हित नहीं होगा।

10. **अभ्यर्थी की पात्रता के संबंध में आयोग का विनिश्चय अंतिम होगा.**— (1) चयन हेतु प्रवेश के लिए अभ्यर्थी की पात्रता अथवा अन्यथा के संबंध में आयोग का विनिश्चय अंतिम होगा तथा ऐसे किसी भी अभ्यर्थी को, जिसे आयोग द्वारा परीक्षा/साक्षात्कार हेतु प्रवेश प्रमाण पत्र जारी नही किया गया हो, परीक्षा या साक्षात्कार में उपस्थित होने के लिए अनुज्ञात नहीं किया जाएगा।

(2) चयन प्रक्रिया के समय अथवा शासन को चयन सूची भेजने के बाद भी, यदि आयोग के संज्ञान में यह तथ्य आता है कि अभ्यर्थी ने असत्य जानकारी दी है अथवा उसके द्वारा प्रस्तुत दस्तावेजों में कोई विसंगति पायी गई है, तो वह निरर्हित हो जायेगा एवं उसका चयन/नियुक्ति आयोग द्वारा समाप्त कर दिया जायेगा।

11. **चयन/प्रतियोगिता परीक्षा/साक्षात्कार द्वारा सीधी भर्ती.**— (1) सेवा में भर्ती के लिये चयन, ऐसे अन्तरालों से किया जायेगा, जैसा कि शासन, आयोग के परामर्श से समय–समय पर, अवधारित करे।

(2) प्रतियोगिता परीक्षा, आयोग के परामर्श से शासन द्वारा समय–समय पर जारी पाठ्यक्रम, परीक्षा योजना एवं निर्देश के अनुसार आयोग द्वारा आयोजित की जाएगी।

(3) सेवा के लिए अभ्यर्थियों का चयन ऐसी रीति से किया जायेगा, जैसा कि आयोग द्वारा अवधारित किया जाये।

(4) सेवा में भर्ती के समय, छत्तीसगढ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गो के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के उपबंध तथा इसके अधीन, शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे।

(5) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंध के अनुसार, महिला अभ्यर्थियों के लिये 30 प्रतिशत पद आरक्षित रखे जायेंगे। आरक्षण समस्तर और प्रभागवार होगा।

(6) उपरोक्त के अतिरिक्त, निःशक्त/भूतपूर्व सैनिक के लिये पद, शासन द्वारा समय–समय पर जारी अधिनियम/नियम/आदेश/निर्देश के अनुसार आरक्षित रखा जायेगा।

(7) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, उन अभ्यर्थियों की जो अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर–क्रीमि–लेयर) के सदस्य हैं, नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जाएगा, जिस क्रम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो।

(8) उपरोक्त के अतिरिक्त, उन अभ्यर्थियों की, जो महिला/निःशक्त/भूतपूर्व सैनिक हैं तथा जो आरक्षण के परिणामस्वरूप चयनित किये गये हैं, नियुक्ति के लिए उसी कम में विचार किया जायेगा जिस कम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो।

(9) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रीमि-लेयर) से संबंधित उन अभ्यर्थियों को, जिन्हें उनकी प्रशासनिक दक्षता को दृष्टिगत रखते हुए, नियुक्ति के लिये आयोग द्वारा पात्र घोषित किया गया हो, उप-नियम (7) के अनुसार, यथास्थिति, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रीमि-लेयर) के अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा।

(10) ऐसे मामलों में, जहां सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिये कुछ कालावधि का अनुभव आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया है और शासन की राय में यह पाया जाए कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रीमि-लेयर) से संबंधित अभ्यर्थियों की, पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है, तो सक्षम प्राधिकारी, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रीमि-लेयर) के अभ्यर्थियों के बारे में अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा।

12. **आयोग द्वारा चयनित किये गये अभ्यर्थियों की सूची.**— (1) आयोग, उन अभ्यर्थियों की योग्यता क्रम में व्यवस्थित एक सूची, जो ऐसे स्तर से अर्हित हों तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रिमी-लेयर) से संबंधित उन अभ्यर्थियों की एक सूची, जो यद्यपि उस स्तर से अर्हित नहीं है, किन्तु प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए, सेवा में नियुक्ति के लिये आयोग द्वारा उपयुक्त घोषित किया गया हो तथा महिला, निःशक्त/भूतपूर्व सैनिक के प्रत्येक प्रवर्ग के अभ्यर्थी, जो आरक्षण के फलस्वरूप ऐसे स्तर से अर्हित हों, उनकी (ऐसे अभ्यर्थियों की) मेरिट क्रम में सूची, तैयार करेगा, जिसकी वैधता, नियुक्ति के लिए शासन को सूची भेजे जाने की तारीख से एक वर्ष की होगी।

(2) उप-नियम (1) के अधीन इस प्रकार तैयार की गई सूची, सर्वसाधारण की जानकारी के लिये आयोग की वेबसाइट पर अधिसूचित की जायेगी।

(3) आयोग द्वारा रिक्त पदों की पूर्ति हेतु प्रत्येक प्रवर्ग के लिए एक चयन सूची तैयार की जायेगी, ऐसे प्रवर्ग के लिये एक प्रतिक्षा सूची भी तैयार की जायेगी, जिसमें न्यूनतम एक नाम तथा रिक्त पदों की अधिकतम 25% तक नाम सम्मिलित होंगे। सूची की वैधता, ऐसी चयन सूची के जारी किये जाने की तारीख से डेढ़ वर्ष होगी।

**स्पष्टीकरण—** प्रत्येक प्रवर्ग में रिक्त पदों के 25% आंकलन के लिएं, इसे पूर्णांक में लाने हेतु, पाइंट को अगले पूर्णांक तक बढ़ा दिया जायेगा।

(4) आयोग, उप-नियम (1) के अधीन तैयार की गई चयन सूची, शासन को नियुक्ति के संबंध में अग्रिम कार्यवाही हेतु अग्रेषित करेगा।

(5) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिये उसी कम में विचार किया जायेगा, जिस कम में उनके नाम सूची में आये हों।

(6) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसे नियुक्ति का कोई अधिकार तब तक प्राप्त नहीं होता, जब तक कि शासन का, ऐसी जांच करने के पश्चात्, जैसा कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है।

(7) कोई अभ्यर्थी, जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित हो, वैधता अवधि में उपस्थिति दर्ज न कराने या त्यागपत्र देने या किन्हीं कारणों से योग्य न पाये जाने पर या वैधता अवधि के दौरान चयनित अभ्यर्थी की मृत्यु हो जाने पर, आयोग द्वारा प्रतीक्षा सूची से अभ्यर्थियों के नाम, नियुक्ति हेतु अनुशंसित किये जा सकेंगे।

(8) यदि प्रतीक्षा सूची से अभ्यर्थियों का नाम भेजे जाने के लिये शासन से अनुरोध प्राप्त होता है, तो आयोग, उपरोक्त प्रावधानों के अनुसार, प्रतीक्षा सूची से नाम अनुशंसित करेगा तथा इसे शासन को भेजेगा।

(9) आयोग, शासन से प्रस्ताव प्राप्त होने के पश्चात्, शासन को उसका युक्तियुक्त कारण दर्शाते हुए अधिकतम 6 माह की कालावधि के लिए चयन सूची की वैधता अवधि में वृद्धि कर सकेगा।

(10) चयन सूची की वैधता अवधि में 6 माह की वृद्धि होने पर, प्रतीक्षा सूची की वैधता अवधि में 6 माह की स्वतः वृद्धि हो जाना माना जायेगा।

(11) उप–नियम (8) एवं (9) के अधीन तैयार की गई चयन सूची की वैधता में, आयोग द्वारा तब तक वृद्धि नहीं की जाएगी, जब तक कि शासन ने वृद्धि हेतु युक्तियुक्त कारण दर्शाते हुए कोई सिफारिश न किया हो।

13. **परिवीक्षा.**— (1) सेवा में सीधे भर्ती किया गया प्रत्येक व्यक्ति, दो वर्ष की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा।

(2) यदि कार्य संतोषप्रद नहीं पाया जाता है, तो नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा परिवीक्षा की कालावधि, अधिकतम एक वर्ष तक की अवधि के लिए बढ़ाई जा सकेगी।

(3) परिवीक्षा की कालावधि या बढ़ाई गई कालावधि के दौरान या परिवीक्षा कालावधि के अंत में, यदि नियुक्ति प्राधिकारी की राय में कोई विशेष अभ्यर्थी, अधिकारी बनने हेतु योग्य नहीं है, तो ऐसे परिवीक्षाधीन की सेवायें समाप्त की जा सकेंगी।

14. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति.**— (1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति के लिए प्रारंभिक चयन करने के लिए एक समिति गठित की जाएगी, जिसमें अनुसूची–चार में उल्लिखित सदस्य सम्मिलित होंगे :

परन्तु, इस उप-नियम के अधीन, समिति के गठन के लिए, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) की धारा 8 के उपबंध भी लागू होंगे।

(2) समिति की बैठक ऐसे अन्तरालों में होगी, जो साधारणतः एक वर्ष से अनधिक हो।

(3) प्रत्येक पदोन्नति, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबंधों के अनुसार तथा मॉडल रोस्टर के अनुसार की जायेगी।

(4) आरक्षित रिक्तियों में पदोन्नति करने हेतु प्रक्रिया, उप-नियम (3) तथा शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देशों के अनुसार होगी।

(5) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रमाणन- नियुक्ति प्राधिकारी, अपने द्वारा जारी किए जाने वाले पदोन्नति आदेश पर, इस आशय के प्रमाणपत्र का पृष्ठांकन करेगा कि उसने छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) तथा छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबंधों तथा उक्त अधिनियम के उपबंधों को ध्यान में रखते हुए जारी निर्देशों तथा राज्य शासन द्वारा बनाये गये नियमों का पालन किया है तथा उसने उक्त अधिनियम की धारा 6 की उप-धारा (1) के उपबंधों का पूर्ण संज्ञान लिया है।

15. **पदोन्नति के लिये पात्रता संबंधी शर्तें.**- (1) उप-नियम (2) के प्रावधानों के अध्यधीन रहते हुए, समिति उन समस्त व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी, जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को, उन पदों में जिनसे पदोन्नति की जानी है, जैसा कि अनुसूची-चार के कॉलम (4) में विनिर्दिष्ट है या शासन द्वारा उसके समतुल्य घोषित किन्हीं अन्य पद या पदों पर (चाहे मूल रूप में या स्थानापन्न रूप में) उतने वर्षों की सेवा, जैसा कि अनुसूची-चार के कॉलम (6) में विनिर्दिष्ट है, पूर्ण कर ली हो तथा जो उप-नियम (2) के उपबंधों के अनुसार विचारण क्षेत्र के भीतर आते हों।

**स्पष्टीकरण**- पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीति- संबंधित वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की कालावधि की गणना, उस कैलेण्डर वर्ष से की जाएगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया हो और फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं।

(2) (एक) ऐसे मामलों में जहां पदोन्नति, वरिष्ठता सह उपयुक्तता (सीनियारिटी कम फिटनेस) के आधार पर की जानी हो अथवा अनुपयुक्त अभ्यर्थी को छोड़कर वरिष्ठता के आधार पर की जानी हो, वहां सभी संवर्गों के लिये विचारण हेतु कोई आधार नहीं होगा। केवल लोक सेवकों की ऐसी संख्या के प्रस्तावों पर वरिष्ठता के अनुसार विचार किया जायेगा, जो कि प्रत्येक प्रवर्ग में विद्यमान पद तथा एक वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति/पदोन्नति के कारण प्रत्याशित रिक्त पदों की संख्या को भरने के लिए पर्याप्त होगी।

(दो) ऐसे मामलों में जहां पदोन्नति योग्यता सह वरिष्ठता (मेरिट कम सीनियारिटी) के आधार पर की जानी हो वहां विचारण के लिए क्षेत्र कुल रिक्त पदों के दो गुने से

चार अधिक होगा । यदि अनुसूचित जातियों तथा अनुसूचित जनजातियों के लोक सेवकों की पर्याप्त संख्या, पदोन्नति के लिए उपलब्ध न हो, तो विचारण का क्षेत्र में कुल रिक्तियों की संख्या के सात गुने तक वृद्धि की जा सकेगी तथा आरक्षित पदों की पूर्ति, उपरोक्त उल्लिखित विचारण क्षेत्र में आये आरक्षित संवर्ग के व्यक्तियों से की जा सकेगी । समिति, उक्त विचारण क्षेत्र से प्रत्येक प्रवर्ग के अधीन विद्यमान तथा एक वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए विचार करेगी ।

(3) उप–नियम (2) के अधीन प्रत्याशित रिक्तियों के अतिरिक्त, उपरोक्त अवधि के दौरान होने वाली अप्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये, दो लोक सेवकों के या चयन सूची में सम्मिलित लोक सेवकों की संख्या के 25 प्रतिशत तक, जो भी अधिक हो, उनके नाम सम्मिलित करने के प्रयोजन से प्रत्येक प्रवर्ग के लिए अपेक्षित संख्या में लोक सेवकों के नाम पर विचार किया जायेगा।

(4) शासन द्वारा विहित आरक्षण रोस्टर के अनुसार पदोन्नति की जायेगी।

(5) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के अन्य प्रावधान तथा सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी आदेश पदोन्नति के लिये लागू होंगे।

16. **उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची तैयार करना.**– (1) समिति, ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो उपरोक्त नियम 14 एवं 15 में विहित शर्तों को पूरी करते हों तथा जिन्हें समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति के लिये उपयुक्त समझा गया हो। यह सूची, चयन सूची तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये पर्याप्त होगी। इसके अतिरिक्त, उक्त अवधि के दौरान होने वाली अप्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये, एक आरक्षित सूची तैयार की जायेगी, जिसमें प्रत्येक प्रवर्ग से एक एवं अधिकतम 25% तक नाम सम्मिलित होंगे।

(2) उपयुक्त अधिकारियों की सूची, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार तैयार की जायेगी।

(3) इस प्रकार तैयार की गई सूची का प्रतिवर्ष पुनर्विलोकन तथा पुनरीक्षण किया जायेगा।

(4) यदि चयन, पुनर्विलोकन अथवा पुनरीक्षण की प्रक्रिया में यह प्रस्तावित किया जाये कि सेवा के किसी सदस्य का अवक्रमण किया जाना है, तो समिति, यथास्थिति, प्रस्तावित अवक्रमण के लिये अपने कारण अभिलिखित करेगी।

17. **आयोग से परामर्श.**– (1) नियम 16 के अनुसार तैयार की गई सूची, निम्नलिखित दस्तावेजों के साथ आयोग को भेजी जायेगी:–

(एक) सूची में सम्मिलित सभी व्यक्तियों के अभिलेख।

(दो) अनुसूची–चार के कॉलम (4) में उल्लिखित ऐसे सभी व्यक्तियों के अभिलेख, जिनका सूची में यथा अनुशंसित अवक्रमण प्रस्तावित है।

(तीन) अनुसूची–चार के कॉलम (3) में यथा उल्लिखित सेवा के किसी व्यक्ति के प्रस्तावित अवक्रमण के लिये समिति के लेखबद्ध कारण।

(चार) समिति की अनुशंसाओं पर शासन की टिप्पणियां।

(2) यदि पदोन्नति समिति में, आयोग के अध्यक्ष अथवा कोई सदस्य, जिसे अध्यक्ष/आयोग द्वारा नामांकित किया गया हो, उपस्थित रहें हों तथा यदि बैठक की कार्यवाही विवरण पर अध्यक्ष सहित समिति के सभी सदस्यों के हस्ताक्षर हों, तो उप–नियम (1) के अधीन उपरोक्त कार्यवाही अनिवार्य नहीं होगी तथा यह माना जायेगा कि संविधान के अनुच्छेद 320 के खण्ड (3) के उप–खंड (ख) के अधीन आयोग से परामर्श संबंधी अपेक्षा का अनुपालन किया गया है तथा आयोग से पृथक परामर्श करना आवश्यक नहीं होगा।

18. **चयन सूची.**– (1) आयोग, शासन से प्राप्त हुए दस्तावेजों के साथ–साथ समिति द्वारा तैयार की गई सूची पर विचार करेगा और यदि इसमें कोई परिवर्तन करना आवश्यक न समझे, तो सूची को अनुमोदित करेगा।

(2) यदि आयोग, सूची में कोई परिर्वतन करना आवश्यक समझे, तो आयोग, अपनी राय, यदि कोई हो, से शासन को सूचित करेगा, किन्तु एक बार उस पर विचार करते हुए, आयोग सूची को आवश्यक संशोधनों सहित, यदि कोई हो, जो उसे न्यायसंगत एवं युक्तियुक्त प्रतीत हो, अनुमोदित करेगा।

(3) आयोग द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित चयन सूची, अनुसूची–चार के कॉलम (4) में उल्लिखित पदों से, अनुसूची–चार के कॉलम (5) में यथा उल्लिखित पदों पर, सिविल सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिए अनुमोदित चयन सूची होगी।

(4) चयन सूची सामान्यतः इसके तैयार किये जाने की तारीख से कैलेण्डर वर्ष के 31 दिसम्बर तक विधिमान्य रहेगी ।

19. **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति.**– (1) चयन सूची में सम्मिलित अधिकारियों की सेवा–संवर्ग के पदों पर नियुक्ति में उसी क्रम का अनुसरण किया जायेगा, जिस क्रम में ऐसे अधिकारियों के नाम चयन सूची में आये हों।

(2) साधारणतः उस व्यक्ति की जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित हो, सेवा में नियुक्ति के पूर्व आयोग से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा जब तक कि चयन सूची में उसका नाम शामिल किये जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख के बीच की कालावधि के दौरान उसके कार्य में ऐसी कोई गिरावट न आ जाये, जो शासन की राय में, सेवा में नियुक्ति के लिये उसे अनुपयुक्त सिद्ध करता हो।

20. **परिवीक्षा.**— सेवा में सीधे अथवा पदोन्नति द्वारा भर्ती किया गया प्रत्येक व्यक्ति, दो वर्ष की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा।

21. (क) **सेवा के वरिष्ठ वेतनमान में नियुक्ति के लिये पात्रता की शर्तें**— सेवा के कनिष्ठ वेतनमान में सेवारत/कार्यरत केवल ऐसे अधिकारी, वरिष्ठ वेतनमान में नियुक्ति के लिए विचार करने हेतु पात्र होंगे, अर्थात्:—

(1) जिन्होंने चयन किये जाने वाले वर्ष की 1 जनवरी को, सेवा के कनिष्ठ वेतनमान में 6 वर्ष की सेवा पूर्ण कर ली हो ।

(2) सेवा के कनिष्ठ वेतनमान में कार्यरत अधिकारियों को, सेवा के वरिष्ठ वेतनमान में नियुक्त किये जाने हेतु अनुसूची—चार के कॉलम (7) में विनिर्दिष्ट समिति द्वारा विचार किया जाएगा ।

(3) चयन "वरिष्ठता सह योग्यता" के आधार पर किया जायेगा ।

(4) उपरोक्तानुसार चयन सूची, सामान्यतः आगामी एक वर्ष की अपेक्षाओं को ध्यान में रखते हुए तैयार की जायेगी तथा राज्य सरकार से अनुमोदन पश्चात् सेवा के वरिष्ठ वेतनमान में, उसमें से नियुक्तियां की जायेंगी ।

(5) उपरोक्त उप—नियम (4) के अध्यधीन रहते हुए शासन द्वारा अनुमोदित चयन सूची, ऐसे अनुमोदन की तारीख से उस वर्ष के 31 दिसम्बर तक की अवधि के लिए विधिमान्य रहेगी:

परन्तु शासन चयन सूची को साधारणतः या जहां कि उसका संबंध किसी विशिष्ट अधिकारी या अधिकारियों से हो, उक्त समयावधि की समाप्ति के पूर्व भी पुनर्विलोकित या पुनरीक्षित कर सकेगा ।

(ख) **सेवा के प्रवर श्रेणी वेतनमान में नियुक्ति के लिए पात्रता की शर्तें** —(1) सेवा के केवल ऐसे अधिकारी, प्रवर श्रेणी वेतनमान में नियुक्ति के लिए विचार किए जाने हेतु पात्र होंगे, जिन्होंने चयन किये जाने वाले वर्ष की 1 जनवरी को, सेवा के वरिष्ठ वेतनमान में 4 वर्ष की सेवा पूर्ण कर ली हो ।

(2) सेवा के वरिष्ठ वेतनमान में कार्यरत अधिकारियों को, सेवा की प्रवर श्रेणी में नियुक्त किए जाने हेतु अनुसूची—चार के कॉलम (7) में विनिर्दिष्ट समिति द्वारा विचार किया जायेगा ।

(3) चयन "वरिष्ठता सह योग्यता" के आधार पर किया जायेगा ।

(4) उपरोक्तानुसार चयन सूची, सामान्यतः आगामी एक वर्ष की अपेक्षाओं को ध्यान में रखते हुए तैयार की जायेगी तथा राज्य सरकार से अनुमोदन पश्चात् सेवा के प्रवर श्रेणी वेतनमान में, उसमें से नियुक्तियां की जायेंगी ।

(5) उपरोक्त उप–नियम (4) के अध्यधीन रहते हुए शासन द्वारा अनुमोदित चयन सूची, ऐसे अनुमोदन की तारीख से उस वर्ष के 31 दिसम्बर तक की अवधि के लिए विधिमान्य रहेगी:

परन्तु शासन चयन सूची को साधारणतः या जहां तक कि उसका संबंध किसी विशिष्ट अधिकारी या अधिकारियों से हो, उक्त समयावधि की समाप्ति के पूर्व भी पुनर्विलोकित या पुनरीक्षित कर सकेगा ।

(ग) **सेवा के वरिष्ठ प्रवर श्रेणी वेतनमान में नियुक्ति के लिए पात्रता की शर्तें** – (1) सेवा के केवल ऐसे अधिकारी, वरिष्ठ प्रवर श्रेणी वेतनमान में नियुक्ति के लिए विचार किए जाने हेतु पात्र होंगे, जिन्होंने चयन किये जाने वाले वर्ष की 1 जनवरी को, सेवा के प्रवर श्रेणी वेतनमान में 5 वर्ष सेवा पूर्ण कर ली हो ।

(2) सेवा के प्रवर श्रेणी वेतनमान में कार्यरत अधिकारियों को, सेवा के वरिष्ठ प्रवर श्रेणी वेतनमान में नियुक्त किए जाने हेतु अनुसूची–चार कॉलम (7) में विनिर्दिष्ट समिति द्वारा विचार किया जाएगा ।

(3) चयन "वरिष्ठता सह योग्यता" के आधार पर किया जायेगा ।

(4) उपरोक्तानुसार चयन सूची, सामान्यतः आगामी एक वर्ष की अपेक्षाओं को ध्यान में रखते हुए तैयार की जायेगी तथा राज्य सरकार से अनुमोदन पश्चात् सेवा के वरिष्ठ प्रवर श्रेणी वेतनमान में, उसमें से नियुक्तियां की जायेंगी ।

(5) उपरोक्त उप–नियम (4) के अध्यधीन रहते हुए शासन द्वारा अनुमोदित चयन सूची, ऐसे अनुमोदन की तारीख से उस वर्ष के 31 दिसम्बर तक की अवधि के लिए विधिमान्य रहेगी :

परन्तु शासन चयन सूची को साधारणतः या जहां तक कि उसका संबंध किसी विशिष्ट अधिकारी या अधिकारियों से हो, उक्त समयावधि की समाप्ति के पूर्व भी पुनर्विलोकित या पुनरीक्षित कर सकेगा।

(घ) **छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा के अधिसमय वेतनमान में नियुक्ति के लिए पात्रता की शर्तें** – (1) छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा के केवल ऐसे अधिकारी, अधिसमय वेतनमान में नियुक्ति के लिए विचार किए जाने हेतु पात्र होंगे, जिन्होंने चयन किये जाने वाले वर्ष की 1 जनवरी को, छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा में 25 वर्ष की सेवा पूर्ण कर ली हो तथा वरिष्ठ प्रवर श्रेणी वेतनमान में कार्यरत हो ।

(2) सेवा के वरिष्ठ प्रवर श्रेणी वेतनमान में कार्यरत अधिकारियों को, सेवा के अधिसमय वेतनमान में नियुक्त किए जाने हेतु अनुसूची–चार के कॉलम (7) में विनिर्दिष्ट समिति द्वारा विचार किया जायेगा।।

(3) चयन "वरिष्ठता सह योग्यता" के आधार पर किया जायेगा ।

(4) उपरोक्तानुसार चयन सूची, सामान्यतः आगामी एक वर्ष की अपेक्षाओं को ध्यान में रखते हुए तैयार की जायेगी तथा राज्य सरकार से अनुमोदन पश्चात् सेवा के अधिसमय वेतनमान में, उसमें से नियुक्तियां की जायेंगी।

(5) उपरोक्त उप–नियम (4) के अध्यधीन रहते हुए शासन द्वारा अनुमोदित चयन सूची, ऐसे अनुमोदन की तारीख से उस वर्ष के 31 दिसम्बर तक की अवधि के लिए विधिमान्य रहेगी :

परन्तु शासन चयन सूची को साधारणतः या जहां तक कि उसका संबंध किसी विशिष्ट अधिकारी या अधिकारियों से हो, उक्त समयावधि की समाप्ति के पूर्व भी पुनर्विलोकित या पुनरीक्षित कर सकेगा ।

22. **निर्वचन.–** यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्भूत होता हो, तो उसे राज्य शासन को निर्दिष्ट किया जायेगा, जिस पर उसका विनिश्चय अंतिम होगा।

23. **शिथिलीकरण.–** इन नियमों में दी गई किसी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा कि वह ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिस पर ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से कार्यवाही करने की राज्यपाल की शक्ति को, जो उसे न्यायसंगत एवं उचित प्रतीत हो, सीमित या कम करती है:

परन्तु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जायेगा, जो इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिये कम अनुकूल हो ।

24. **निरसन एवं व्यावृत्ति.–** (1) इन नियमों के तत्स्थानी और इन नियमों के प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं :

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन दिया गया कोई भी आदेश या की गई कार्रवाई, इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी।

(2) इन नियमों में दी गई कोई भी बात, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के लिये, राज्य शासन द्वारा समय–समय पर इस संबंध में जारी आदेशों के अनुसार दिये जाने वाले आरक्षण को प्रभावित नहीं करेगी।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सी. ज़े. खत्री**, संयुक्त सचिव.

अनुसूची–एक
(नियम 5 देखिये)

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | पद के संवर्गों का विवरण एवं उनका वेतनमान | स्वीकृत पदों की कुल संख्या | वर्गीकरण | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| वित्त विभाग | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | कनिष्ठ वेतनमान 15600–39100 ग्रेड वेतन 5400 | 143 | राजपत्रित द्वितीय श्रेणी | 53% |
| | | वरिष्ठ वेतनमान 15600–39100 ग्रेड वेतन 6600 | 68 | राजपत्रित प्रथम श्रेणी | 25% |
| | | प्रवर श्रेणी वेतनमान 15600–39100 ग्रेड वेतन 7600 | 40 | राजपत्रित प्रथम श्रेणी | 15% |
| | | वरिष्ठ प्रवर श्रेणी वेतनमान 37400–67000 ग्रेड वेतन 8700 | 14 | राजपत्रित प्रथम श्रेणी | 05% |
| | | अधिसमय वेतनमान 37400–67000 ग्रेड वेतन 8900 | 05 | राजपत्रित प्रथम श्रेणी | 02% |

अनुसूची–दो
(नियम 6 देखिये)

**भर्ती का तरीका**

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | पद की कुल संख्या | भरे जाने वाले पदों की संख्या का प्रतिशत | | टीप |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | सीधी भर्ती द्वारा नियम 6 (1) (क) देखिये | पदोन्नति द्वारा नियम 6 (1) (ख) देखिये | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| वित्त विभाग | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | 270 | 50% | 50% | कनिष्ठ वेतनमान में सीधी भर्ती एवं पदोन्नति तथा वरिष्ठ वेतनमान/प्रवर श्रेणी वेतनमान/वरिष्ठ प्रवर श्रेणी वेतनमान /अधिसमय वेतनमान में क्रमोन्नति हेतु पदों की गणना, संवर्ग के पदों की कुल संख्या के आधार पर की जायेगी। |

## अनुसूची—तीन

(नियम 8 देखिये)

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | पद का नाम जिससे नियुक्ति की जानी है | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | विहित शैक्षणिक अर्हता | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| वित्त विभाग | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | कनिष्ठ वेतनमान कोषालय अधिकारी/लेखा अधिकारी/सहायक संचालक/आंतरिक लेखा परीक्षा अधिकारी/प्राचार्य लेखा प्रशिक्षण शाला | 21 वर्ष | 30 वर्ष | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से उपाधि | |

**टीप—** ऐसे अभ्यर्थियों, जो छत्तीसगढ राज्य के वास्तविक स्थानीय निवासी हैं, के लिए, उच्चतर आयु सीमा, सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय—समय पर जारी निर्देश के अनुसार शिथिलनीय होगी।

## अनुसूची—चार

(नियम 14 एवं 15 देखिये)

| स. क. | विभाग का नाम | सेवा का नाम | पद का नाम जिससे पदोन्नति/नियुक्ति की जानी है | पद का नाम जिस पर पदोन्नति/नियुक्ति की जानी है | पदोन्नति/नियुक्ति हेतु पात्र होने के लिए अनुभव की न्यूनतम अवधि | विभागीय पदोन्नति समिति के सदस्यों के नाम |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| 1. | वित्त विभाग | छत्तीसगढ़ अधीनस्थ लेखा सेवा | सहायक कोषालय अधिकारी/सहायक आंतरिक लेखा परीक्षा अधिकारी/उप कोषालय अधिकारी/व्याख्याता, लेखा प्रशिक्षण शाला | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा, कनिष्ठ वेतनमान कोषालय अधिकारी/लेखा अधिकारी/सहायक संचालक/आंतरिक लेखा परीक्षा अधिकारी/प्राचार्य, लेखा प्रशिक्षण शाला | 05 वर्ष | 1 छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग का अध्यक्ष या अध्यक्ष द्वारा अनुशंसित छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग का कोई सदस्य —अध्यक्ष<br>2. सचिव वित्त —सदस्य<br>3. आयुक्त/संचालक, कोष, लेखा तथा पेंशन —सदस्य |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 2. | | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | कनिष्ठ वेतनमान कोषालय अधिकारी/लेखा अधिकारी/सहायक संचालक/आंतरिक लेखा परीक्षा अधिकारी/प्राचार्य लेखा प्रशिक्षण शाला | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा वरिष्ठ वेतनमान/वरिष्ठ कोषालय अधिकारी/वरिष्ठ लेखा अधिकारी/ उप संचालक | 06 वर्ष | 1. सचिव वित्त–अध्यक्ष 2. अतिरिक्त सचिव/ संयुक्त सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग–सदस्य 3. सचिव/विशेष सचिव/संयुक्त सचिव, वित्त –सदस्य 4. आयुक्त/ संचालक, कोष, लेखा तथा पेंशन–सदस्य |
| 3. | | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | वरिष्ठ वेतनमान– वरिष्ठ कोषालय अधिकारी/ वरिष्ठ लेखा अधिकारी/ उप संचालक | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा प्रवर श्रेणी–संयुक्त संचालक/मुख्य लेखा अधिकारी/ वित्तीय सलाहकार (संयुक्त संचालक स्तर) | 04 वर्ष | 1. वित्त सचिव– अध्यक्ष 2. अतिरिक्त सचिव/ संयुक्त सचिव सामान्य प्रशासन विभाग–सदस्य 3. सचिव/विशेष सचिव/संयुक्त सचिव, वित्त– सदस्य 4. आयुक्त/संचालक कोष, लेखा तथा पेंशन– सदस्य |
| 4. | | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | प्रवर श्रेणी – संयुक्त संचालक/ मुख्य लेखा अधिकारी/वित्तीय सलाहकार | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा – वरिष्ठ प्रवर श्रेणी–, अपर संचालक | 05 वर्ष | 1. वित्त सचिव–अध्यक्ष 2. अतिरिक्त सचिव/ संयुक्त सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग –सदस्य. 3. सचिव/विशेष सचिव/संयुक्त सचिव, वित्त–सदस्य 4. आयुक्त/ संचालक, कोष, लेखा तथा पेंशन–सदस्य |
| 5. | | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | वरिष्ठ प्रवर श्रेणी– अपर संचालक | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा– अधिसमय वेतनमान– संचालक/ वित्तीय सलाहकार (संचालक स्तर) | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा में 25 वर्ष की सेवा तथा सेवा के वरिष्ठ प्रवर श्रेणी में कार्यरत। | 1. वित्त सचिव– अध्यक्ष 2. अतिरिक्त सचिव/ संयुक्त सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग –सदस्य. 3. सचिव/विशेष सचिव/संयुक्त सचिव, वित्त–सदस्य 4. आयुक्त/ संचालक, कोष, लेखा तथा पेंशन–सदस्य |

Naya Raipur, the 5th June 2013

No. F 1-11/2013/Est./Four :: In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby, makes the following rules, regulating the recruitment and conditions of service of the Chhattisgarh State Finance Service (Gazetted), namely:-

RULES

1. **Short title and commencement.-** (1) These rules may be called the Chhattisgarh State Finance Service (Gazetted) Rules, 2013.

(2) It shall come into force with effect from the date of its publication in the Official Gazette.

2. **Definitions.** – In these rules, unless the context otherwise requires,-

(a) "Appointing Authority" in respect of the service means the Government of Chhattisgarh;

(b) "Committee" means a Selection Committee meant for Departmental Promotion as specified in Schedule-IV;

(c) "Commission" means the Chhattisgarh Public Service Commission;

(d) "Director/Commissioner" means the Director/Commissioner of the Treasury, Accounts and Pension, Chhattisgarh;

(e) "Examination" means the competitive examination held for recruitment conducted under rule 11 of these rules;

(f) "Finance Secretary" means the Secretary of Finance Department of the Government of Chhattisgarh;

(g) "Government" means the Government of Chhattisgarh;

(h) "Governor" means the Governor of Chhattisgarh;

(i) "Member of Service" means persons appointed substantively to the post in the cadre of the service as per the rules and orders issued under or before the commencement of these rules;

(j) "Other Backward Classes" means the Other Backward Classes of citizens as specified by the State Government vide Notification No. F-8-5, XXV-4-84, dated 26th December, 1984, as amended from time to time;

(k) "Schedule" means a Schedule appended to these rules;

(l) "Scheduled Castes" means the Scheduled Castes as specified in relation to this State under Article 341 of the Constitution of India;

(m) "Scheduled Tribes" means the Scheduled Tribes as specified in relation to this State under Article 342 of the Constitution of India;

(n) "Service" means the Chhattisgarh State Finance Service (Gazetted);

(o) "State" means the State of Chhattisgarh.

3. **Scope and application.-** Without prejudice to the generality of the provisions contained in the Chhattisgarh Civil Services (General conditions of Service) Rules, 1961, these rules shall apply to every member of the service.

